मग्निपरिचरिणं गुरुशुश्रूषा भिक्षाचर्या सायंप्रातर्भोजनार्थं भोजनसांनिध्ये वारद्वयं वाऽनिन्द्यै कर्मनिष्ठवेदाऽध्यायिब्राह्मणगृहे गुर्वाज्ञया भैक्षं याचित्वा भोजनविधिना भुञ्जीत॥

मधु क्षौद्रं मांसं च कदापि नाश्नीयात् । नद्यादिजलाशये प्रविश्य स्नानं नाचरेत् । किन्तूद्धृतोदकेन स्नायात् । खट्वादावुपर्यासनं वर्जयेत् । स्त्रीगमनम् । स्त्रीणां मध्येऽवस्थानं च वर्जयेत् । तथा च मनुः–

वर्जयेन्मधुमांसंच गन्धंमाल्यंरसान्स्त्रियः ।
शुक्तानियानिसर्वाणि प्राणिनांचैवहिंसनम् ॥
अभ्यङ्गमञ्जनंचाक्ष्णो–रुपानच्छत्रधारणम् ।
कामंक्रोधंचलोभंच नर्त्तनंगीतवादनम् ॥
द्यूतंचजनवादंच परिवादंतथाऽनृतम् ।
स्त्रीणांचप्रेक्षणालम्भ–मुपघातंपरस्यच ॥

---

विधान से नित्य सायंप्रात काल समिदाधान करता रहे,गुरु की सेवा, शुश्रूषा करना, धर्म वा नियम विषय में आचार्य की जो आज्ञा हो अवश्य पालन करे। सायंप्रात काल भोजनार्थ अनिन्दित, धर्म कर्म निष्ठ, वेद का पठन पाठन करने वाले ब्राह्मणों के घर से भिक्षा मांगकर भोजनविधि से नित्य सायंप्रात काल भोजन किया करे। ब्रह्मचारी शहत और मांस को कभी न खावे। नदी आदि के जल में घुसकर स्नान न करे किन्तु जलाशय से लोटा वा घड़ा भर २ बाहर स्नान करे। खटिया आदि ऊंचे पर न सोवे। स्त्री गमन का सर्वथा ही परित्याग रक्खे। स्त्रियों के बीच वा पास में निवास न करे। मनुजी ने कहा है कि—शहत, मांस, इतर आदि सुगन्ध, पुष्पादिमाला, लवणादिरस, स्त्रियों का सङ्ग, बासी धरा अन्नादि, प्राणियों वा जीव जन्तुओं का मारना, शरीर में तैल मर्दन, आंखों में अञ्जन वा सुरमा लगाना, जूता तथा छाता का धारण करना, काम, क्रोध, लोभ, नाचना, गाना, बजाना, जुआ चौपड़ आदि खेलना, किसी की निन्दा स्तुति करना, बहुत बकना, मिथ्या भाषण, स्त्रियों का दर्शन करना, स्पर्श करना, किसी

एकःशयीतसर्वत्र-नरेतःस्कन्दयेत्क्वचित् ।
कामाद्धिस्कन्दयन्रेतो हिनस्तिव्रतमात्मनः ॥
स्मृत्यन्तरेतु–मधुमांसाञ्जनोच्छिष्ट–शुक्तस्त्रीप्राणिहिंसनम्
भास्करालोकनाश्लील–परिवादादिवर्जयेत् ॥

अत्रादिशब्देन पर्युषिततांबूलदन्तधावनावसक्थिका-दिवास्वापछत्रपादुकागन्धमाल्योद्वर्त्तनानुलेपनजलक्रीडाद्यूतनृत्यगीतवाद्यालापादीन्यन्यान्यपि वर्जनीयानि । तथा–

कार्याभिक्षासदाधार्यं कौपीनंकटिसूत्रकम् ।
कौपीनमहतंधार्य्यं दण्डंवावस्त्रपार्श्वयुक् ॥
यज्ञोपवीतमजिनं मौञ्जीदण्डंचधारयेत् ।
नष्टेभ्रष्टेनवंमन्त्राद्द धृत्वाभ्रष्टंजलेक्षिपेत् ॥

एवमष्टाचत्वारिंशद्वार्षिकं वेदब्रह्मचर्यं षट्त्रिंशद्वर्षं यावद्ग्रहणं वा कुर्यात् ॥

---

को पीटना इन सब को छोडदे ये काम कभी न करे । सदा सर्वत्र अकेला सोवे कभी वीर्यपात न होने दे । यदि कामवेग से वीर्यपात करता है तो अपने व्रतको नष्ट करदेता है । स्मृत्यन्तरो में इतना अधिक लिखा है कि उच्छिष्ट भोजन, सूर्यको देखना, विषयो की चर्चा, दातौन करना, पान खाना, दिन में सोना, खड़ाम् पहरना स्नान के पश्चात् चन्दनादि सुगन्ध शरीर में लगाना, जलक्रीडा, भजनादि को तान भर २ गाना छोड़देवे । तथा सदा भिक्षा माग कर खावे कटिवस्त्र सहित कौपीन को सदा धारण करे, कौपीन और दण्ड फटे टूटे नहो ये यज्ञोपवीतादि चिन्ह टूट फूट जावें तो उन को जल में डालकर मंत्र पूर्वक नये धारण करे । इस प्रकार वेदाध्ययन के लिये अड़तालीश, छत्तीश अठारह वा नौ वर्ष का ब्रह्मचर्य नियम से धारण करे । अथवा एक दो तीन वा चारो वेद छओं अङ्गों सहित तथा ब्राह्मण ग्रन्थो सहित जितने दिन में पूरे पढ सके उतने दिन ब्रह्मचर्य के नियमों का धारण करे ॥

इत्युपनयनसंस्कार समाप्त ॥

# अथवेदारम्भः।

देशकालौ स्मृत्वाऽऽऋग्वेदव्रतादेशं यजुर्वेदव्रतादेशं वा करिष्यइति यथावेदं संकल्प्य पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं लौकिकाग्निं स्थापयेत्। तत्र ब्रह्मचारिणमाहूयाग्नेः पश्चात् स्वस्योत्तरत उपवेश्य ब्रह्मोपवेशनाद्याज्यभागान्तं कर्म कृत्वा यदि ऋग्वेदमारभेत तदा—पृथिव्यै स्वाहा। इदं पृथिव्यै न मम। अग्नये स्वाहा। इदमग्नये न मम। इति द्वे आज्याहुती हुत्वा। ओम्-ब्रह्मणे स्वाहा। इदं ब्रह्मणे न मम। ओं छन्दोभ्यः स्वाहा। इदं छन्दोभ्यो न मम। ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम। ओं देवेभ्यः स्वाहा। इदं देवेभ्यो न मम। ओम्-ऋषिभ्यः स्वाहा। इदमृषिभ्यो न मम। ओं श्रद्धायै स्वाहा। इदं श्रद्धायै न मम। ओं मेधायै स्वाहा। इदं मेधायै न मम। ओं सदसस्पतये स्वाहा। इदं सदसस्पतये न मम। ओं अनुमतये स्वाहा। इदमनुमतये न मम। इति नवाहुतिहोमं कृत्वा शेषं समापयेत्। यदि यजुर्वेदारम्भस्तदाऽऽज्यभागानन्तरम्—ओं

---

भा०—अब वेदारम्भ संस्कार लिखते हैं। यज्ञोपवीत के ही दिन वा उस से तीन दिन पश्चात् आचार्य देश काल के स्मरणरूप संकल्प के साथ ऋग्वेद वा यजुर्वेद के अध्ययनव्रत की आज्ञा मैं आज शिष्यको करूंगा। ऐसा संकल्प कर के पञ्चभूसंस्कार (पूर्व यज्ञोपवीत में कहे अनुसार) कर के लौकिक अग्नि को सन्मुख स्थापित करे। तब ब्रह्मचारी को बुलाके अग्नि से पश्चिम और अपनेसे उत्तर में पूर्वाभिमुख बैठाके ६१–६५ पृष्ठमें लिखे अनुसार ब्रह्मवरणादि आज्यभागान्त कर्म करके यदि ऋग्वेद का आरम्भ करना हो तो पृथिवी और अग्नि के लिये दो आहुति देके ब्रह्मादि के नाम से नव आहुति देवे। यदि यजुर्वेद का आरम्भ करना हो

अन्तरिक्षाय स्वाहा। इदमन्तरिक्षाय न मम। ओं वायवे स्वाहा। इदं वायवे न मम। इत्याहुतिद्वयानन्तरं ब्रह्मणे स्वाहेत्यादिनवाहुतयः। यदि सामवेदारम्भस्तदाज्यभागान्ते–ओं दिवे स्वाहा। इदं दिवे न मम। ओं सूर्याय स्वाहा। इदं सूर्याय न मम। इति हुत्वा ब्रह्मणा इत्यादिपूर्ववत्। यद्यथर्ववेदारम्भस्तदाऽऽज्यभागान्ते-ओं दिग्भ्यः स्वाहा। इदं दिग्भ्यो न मम। ओं चन्द्रमसे स्वाहा। इदं चन्द्रमसे न मम। इत्याहुतिद्वयानन्तरं ब्रह्मणइत्यादिपूर्ववत्। यद्येकदा सर्ववेदारम्भस्तदाज्यभागानन्तरं क्रमेण प्रतिवेदमुक्ताहुतिद्वयं हुत्वा ब्रह्मणे छन्दोभ्यइत्याहुतिद्वयं च हुत्वा प्रजापतयइत्यादिसप्तमन्त्रैर्जुहुयात्। अनन्तरं महाव्याहृत्यादिस्विष्टकृदन्ता दशाहुतीर्जुहुयात्। यथा–

**ओं भूः स्वाहा। इदमग्नये नमम। ओं भुवः स्वाहा। इदं वायवे नमम। ओं स्वः स्वाहा। इदं सूर्याय नमम।** एता महाव्याहृतयः।

---

तो अन्तरिक्ष और वायु के लिये दो आहुति देके ब्रह्मादि को नव आहुति देवे। यदि सामवेद का आरम्भ करना हो तो आज्यभागों के अन्त में दिव् और सूर्य के लिये दो आहुति दे के ब्रह्मादि को नव आहुति देवे। यदि अथर्ववेद का आरम्भ करना हो तो आज्यभागों के अन्त में दिशा और चन्द्रमा के नाम से दो आहुति देकर सब ब्रह्मादि के नाम से नव आहुति देवे। यदि साथ ही सब वेदों के पढ़ने का आरम्भ करना अभीष्ट हो तो आज्यभागों के पश्चात् क्रम से प्रत्येक ऋगादि वेद की दो २ आहुति देकर और प्रत्येक वेद की दो आहुतियों के अन्त में ब्रह्म और छन्द की दो आहुति देकर प्रजापति आदि की सात आहुति देवे। इस के पश्चात् महाव्याहृतियों से लेकर स्विष्टकृत पर्यन्त दशाहुतियों का होम करे। फिर संस्क-

ओं—त्वंनो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडोऽअवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाꣳसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा ॥ १ ॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम। ओं स त्वन्नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुणꣳरराणो वीहि मृडीकꣳसुहवो नएधि स्वाहा ॥ २ ॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम। ओम्—अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाअसि। अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषजꣳस्वाहा ॥ ३ इदमग्नये नमम ॥ ओम्—ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्नोअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा ॥ ४ इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च न मम। ओम्—उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमꣳश्रथाय। अथावयमादित्य

## व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा ॥५॥ इदं वरुणाय न मम। एताः सर्वप्रायश्चित्ताहुतयः । ओम्–प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम। इति मनसा प्राजापत्यम् । ओम्–अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते न मम ।

ततः संस्रवं प्राश्य पूर्णपात्रवरयोरन्यतरं ब्रह्मणे दद्यात्। ओमद्य कृतैतद्वेदारम्भहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रं प्रजापतिदैवतममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्रह्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे–इति सङ्कल्प्य दद्यात् । ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम् । ततः–ओम् सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु–इति पवित्राभ्यां प्रणीताजलमानीय तेन शिरः संमृज्य–ओम् दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः । इति मन्त्रेणैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणम् । ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्य घृतेनाभिघार्य हस्तेनैव जुहुयात् । ओम्–देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित। मनसस्पत इमं देवयज्ञꣳ स्वाहा वाते धाः

---

संस्रवप्राशन करके पूर्णपात्र वा धन दक्षिणा में से एक सङ्कल्प पूर्वक ब्रह्मा को देवे। ब्रह्मा ( ओम्–स्वस्ति ) कहकर स्वीकार करे । तब ( सुमित्रिया न० ) मन्त्र से पवित्रों द्वारा प्रणीता के जल को अपने शिर में छिड़क के (दुर्मित्रिया० ) मन्त्र से प्रणीता के शेष जल को ऐशानकोण में ढरका देवे । तदनन्तर वेदि के सब ओर जिस क्रम से कुश बिछायेथे उसी क्रम से उठाकर घीसे अभिघारण करके ( ओम्–देवागातु० ) मन्त्रद्वारा हाथ से ही त्यागान्त में होम करदेवे । तब आ-

स्वाहा ॥८॥ इदं वाताय न मम । इति वहिर्होमः । तत आचार्यो वेदारम्भं कारयेत् । तत्र क्रमः—ओ३म्—भूर्भुवः स्वः—तत्सवितुर्वरेण्यं, भर्गो देवस्य धीमहि । धियो यो नः प्रचोदयात्—ओ३म् ॥ इति प्रणवान्तं पठित्वा यथेष्टमेकं द्वौ त्रीन् चतुरो वा वेदान् पाठयितुमारभेत । ततः सप्रणवं स्वस्तिवाचयित्वोत्थाय फलपुष्पसमन्वितब्रह्मचारिदक्षिणकरस्पृष्टेन घृतपूर्णेन स्रुवेण पूर्णाहुतिं दद्यात् । ओं मूर्द्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृतआजातमग्निम् । कविᳮसम्राजमतिथिं जनानामासन्नापात्रं जनयन्त देवाः स्वाहा ॥ इदमग्नये वैश्वानराय न मम । तत उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय दक्षिणानामिकाग्रगृहीतभस्मना ललाटादि स्पृशेत् । ओम्—त्र्यायुषं जमदग्नेः । इति ललाटे । ओम्—कश्यपस्य त्र्यायुषम् । इति ग्रीवायाम् । ओम्—यद्देवेषु त्र्यायुषमिति दक्षिणबाहुमूले । ओम्—तन्नो अस्तु त्र्यायुषमिति हृदि । अनेनैव क्रमेण ब्रह्मचारिललाटादावपि भस्म योजयेत् । तत्र तन्नोऽस्त्वस्य स्थाने तत्ते इत्यूहः कार्य्यः ॥ इति वेदारम्भः समाप्तः ॥

---

चार्य शिष्य को वेदारम्भ करावे । प्रथम आदि में प्रणव तदनन्तर व्याहृति तथा अन्त में केवल प्रणव ऐसे गायत्री मन्त्र का उच्चारण करके पश्चात् एक दो तीन वा चारों वेदों को पढ़ाने का आरम्भ करे । तब आचार्य कहे (ओ स्वस्ति—इति ब्रूहि) ब्रह्मचारी (ओ स्वस्ति) कहे । तदनन्तर आचार्य उठ खड़ा होके घी से भरे फल फूलों सहित स्रुवा को ब्रह्मचारी के दहिने हाथ से पकड़वाके ( मूर्द्धानं० ) मन्त्र से पूर्णाहुति दिलावे । तदनन्तर बैठकर स्रुवा के मूलद्वारा भस्म लेके दहिने हाथ की अनामिका अङ्गुली के अग्रभाग से अपने ललाटादि अङ्गों में भस्म लगावे । ( त्र्यायुषम्० ) से ललाट में ( कश्यपस्य० ) से कण्ठ में ( यद्देवेषु० ) से दक्षिण बाहु मूल में और ( तन्नो अस्तु० ) से हृदय में भस्म लगावे । इसी क्रम से ब्रह्मचारी के ललाटादि में भी भस्म लगावे । ब्रह्मचारी के भस्म लगाते समय (तन्नो) के स्थान में ( तत्ते ) बोले ॥ इति वेदारम्भः समाप्तः ॥

# अथ समावर्त्तनम् ॥

ब्रह्मचारी साङ्गमेकं द्वौ सर्वान् वा वेदान् नियमेनाधीत्य समावर्त्तनं चिकीर्षुर्गुरुमाचार्यमर्थदानेन सम्पूज्याचार्येणानुज्ञातः शुभदिने समावर्त्तनं कुर्यात्। ब्रह्मचारी कृतनित्यक्रियः कृतप्रातरग्निकार्यश्चाचार्यसन्निधावासीत। तदा कृतस्नानादिक्रियश्चाचार्यः प्राणानायम्य देशकालौ स्मृत्वाऽस्य ब्रह्मचारिणो गृहस्थाद्याश्रमान्तरप्राप्तिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं समावर्त्तनाख्यं कर्माहं करिष्यइति संकल्पं कुर्यात्। ततो ब्रह्मचारी प्रह्वीभूयाहं स्नास्यामीत्याचार्यं वदेत्। स्नाहीत्याचार्येणोक्ते ब्रह्मचारी गुरोः पादौ स्पृशेत्। ततो ब्रह्मचारिणि, आचार्यसन्निहितदक्षिणदिश्युपविष्टे आचार्यः कुशैर्हस्तमात्रां भूमिं परिसमुह्य कुशानैशान्यां परित्यज्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्रुवमूलेनोत्तरोत्तर-क्रमेण त्रिरुल्लिख्य-उल्ले-

भा०-अब समावर्त्तन संस्कार का विधान दिखाते हैं-ब्रह्मचारी अङ्गों सहित एक दो वा सब वेदों को नियमों के साथ पढ के समावर्त्तन करना चाहता हुआ प्रथम धन वस्त्रादि पदार्थ दे के आचार्य का पूजन करके आचार्य की आज्ञा ले के शुभ दिनमें समावर्त्तन करे। समावर्त्तन के दिन प्रात काल ब्रह्मचारी शौच स्नान समिदाधानादि नित्यकर्म करके आचार्य के समीप आकर बैठे। तब स्नानादि जिस ने प्रथम ही कर लिये हों ऐसा आचार्य प्राणायाम कर देश काल के स्मरण पूर्वक समावर्त्तन का संकल्प करे। तदनन्तर ब्रह्मचारी आचार्य से झुक कर कहे कि (अहं स्नास्यामि) आचार्य कहे (स्नाहि) तब ब्रह्मचारी गुरु के चरणस्पर्श करे। तदनन्तर आचार्य से दक्षिण अग्नि से पश्चिम पूर्वाभिमुख ब्रह्मचारी बैठे और आचार्य कुशों से होमार्थ भूमि का परिसमूहन कर कुशों को ईशानदिशा में फेंक कर गोबर और जल से लीप कर स्रुव के मूल से प्रागायत

खनक्रमेणोद्धृत्य जलेनाभ्युक्ष्याग्निमानीयाभिमुखंस्थापयेत्। ततः पुष्पचन्दनताम्बूलवासांस्यादाय—ओमद्यामुकशर्मणः कर्त्तव्यसमावर्त्तनहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्म कर्त्तुममुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणमेभिः पुष्पचन्दनताम्बूल वासोभिर्ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे। इति ब्रह्माणं वृणुयात्। ओम्—वृतोस्मीति प्रतिवचनम्। ततोऽग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं निधाय तदुपरि प्रागग्रान्कुशानास्तीर्य ब्रह्माणमग्नि प्रदक्षिणं कारयित्वाऽस्मिन् कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय भवानीति तेनोक्ते तदुपरि ब्रह्माणमुदङ्मुखमुपवेशयेत्। ततः प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा वारिणा परिपूर्य कुशैराच्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्याग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात्। ततः परिस्तरणम्—बर्हिषश्चतुर्थभागमादायाग्नेयादीशानान्तं, ब्रह्मणोऽग्निपर्यन्तम्। नैर्ऋत्याद्वायव्या-

---

उदक्सूस्थ तीन रेखा करे, उल्लेखनक्रम से मट्टी का उद्धरण कर जलसे अभ्युक्षण करे ऐसे पंचभूसंस्कार करके लौकिक अग्नि को लाकर स्थापित करे फिर पुष्प चन्दन ताम्बूल वस्त्रादि हाथ में ले के (ओमद्य०) इत्यादि संकल्प वाक्य पढ़ के कि अमुक ब्रह्मचारी के समावर्त्तन होम कर्म में मैं तुम को ब्रह्मा करके वरण करता हूं। ऐसे संकल्प पूर्वक ब्रह्मा का वरण करे। और पुष्पादि ब्रह्मा के हाथ में देवे। ब्रह्मा पुष्पादि को लेकर (वृतोऽस्मि) कहे। तब अग्नि से दक्षिण में शुद्ध आसन चौकी आदि विछाकर उस पर पूर्व को जिन का अग्रभाग हो ऐसे कुश विछाकर ब्रह्मा को अग्नि की प्रदक्षिणा कराके (अस्मिन् कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भव) इस कर्म में तुम मेरे ब्रह्मा हो ऐसा कह कर ब्रह्मा के (भवानि) कहने पर उस आसन पर ब्रह्माको उत्तराभिमुख बैठाकर प्रणीतापात्र को सामने रख के जल के भर के कुशों से आच्छादन कर ब्रह्मा का मुख अवलोकन करके अग्नि से उत्तर में कुशों पर प्रणीतापात्र को प्रागग्र रक्खे। तदनन्तर चार मुट्ठी कुश लेकर अग्निके सब ओर परिस्तरण करे—एक चौथाई कुश

न्तमग्नितः प्रणीतापर्यन्तम् । ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं कुशत्रयं पवित्रकरणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भं कुशपत्रद्वयम् । प्रोक्षणीपात्रमाज्यस्थाली संमार्जनकुशाः । उपयमनकुशाः । समिधस्तिस्रः । स्रुव आज्यम् । समिन्धनकाष्ठानि, समिधः । पर्युक्षणार्थमुदकम् । हरितकुशाः । अष्टावुदकुम्भाः । औदुम्बरं द्वादशाङ्गुलं दन्तधावनकाष्ठं ब्राह्मणस्य, दशाङ्गुलं क्षत्रियस्याष्टाङ्गुलं वैश्यस्य । दधि । नापितः । स्नानार्थमुदकम् । उद्वर्त्तनद्रव्यं चन्दनमहते वाससी । यज्ञोपवीते । पुष्पाणि । उष्णीषं कर्णालङ्कारौ । अञ्जनमादर्शः, नूतनं छत्रमुपानहौ च नव्ये । वैणवो दण्डः । पूर्णपात्रम्, पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वपूर्वदिशि क्रमेणासादनीयम् । इति पात्रासादनम् । ततः पवित्रच्छेदनकुशैः पवित्रे छित्वा सपवित्रकरेण प्रणीतोदकं त्रिः प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षिप्यानामि-

---

अग्निकोण से ईशान दिशा तक, द्वितीय भाग ब्रह्मा के आसन से अग्निपर्यन्त तृतीय भाग नैर्ऋत्यकोण से वायुकोण पर्यन्त चौथा अग्नि से प्रणीतापर्यन्त बिछावे । तदनन्तर अग्निसे उत्तर में प्रागग्रसंस्थ पात्रासादन करे । पवित्र छेदनार्थ तीन कुश तथा पवित्रकरणार्थ अग्रभाग सहित जिन के भीतर अन्य कुश न हो ऐसे दो कुश, प्रोक्षणीपात्र, आज्यस्थाली, संमार्जनकुश, उपयमनकुश ढाक की तीन समिधा, स्रुव, आज्य, अग्नि के परिसमूहनार्थ शुष्क गोमय वा समिधा । पर्युक्षणार्थ जल, हरे कुश, आठ जल भरे घड़ा वा सकोरा, १२ अङ्गुल गूलर की लकड़ी की दातौन ब्राह्मण को दश अङ्गुल की क्षत्रिय को और आठ अङ्गुल की वैश्य को रक्खें । दही, नाई, स्नानार्थ जल, उबटने का वस्तु, चन्दन, नये कजे दो वस्त्र, दो यज्ञोपवीत, पुष्प, पगड़ी, कुण्डल, अञ्जन, दर्पण, नया छाता, नयेजूते, एक बांस की छड़ी, पूर्णपात्र, पवित्रच्छेदन कुशो से पूर्वपूर्व क्रम से सब का स्थापन उत्तर को अग्रभाग कर रक्खे । तदनन्तर पवित्रच्छेदनार्थ तीन कुशो से प्रादेशमात्र दो कुशों का छेदन करके पवित्र सहित दहिने हाथ से प्रणीता के जलको तीन

काङ्गुष्ठाभ्यां गृहीतपवित्राभ्यां तज्जलं किञ्चित् त्रिरुत्क्षिप्य प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीपात्रं त्रिरभिषिच्य प्रोक्षणीजलेनासादितवस्तुसेचनं कृत्वाऽग्निप्रणीतापात्रयोर्मध्ये प्रोक्षणीपात्रं निदध्यात्। आज्यस्थाल्यामाज्यनिर्वापोऽधिश्रयणं ततः कुशान् प्रज्वाल्याज्योपरि प्रदक्षिणं भ्रामयित्वा वह्नौ तत्प्रक्षिप्य स्रुवं त्रिः प्रतप्य सम्मार्जनकुशानामग्रैरन्तरतो मूलैर्बाह्यतः स्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य पुनस्त्रिः प्रतप्याग्नेर्दक्षिणतो निदध्यात्। ततआज्यमग्नेरवतार्य त्रिः प्रोक्षणीवदुत्पूयावेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरस्य पुनः प्रोक्षण्युत्पवनम्। ततउत्थायोपयमनकुशान् वामहस्ते कृत्वा प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा तूष्णीं घृताक्तास्तिस्रः समिधोऽग्नौ

---

बार प्रोक्षणीपात्र में डालकर अनामिका और अङ्गुष्ठ से पकडे हुये पवित्रो से उस प्रोक्षणीस्थ जल का उत्पवन कर और प्रणीता के जल से प्रोक्षणीस्थ जल का पवित्रो द्वारा तीन बार अभिषेचन करके प्रोक्षणीपात्र के जल से आसादन किये आज्यस्थाली आदि का सेचन करके अग्नि और प्रणीतापात्र के बीच में प्रोक्षणीपात्र को रख देवे। तब आज्यस्थाली में घृतपात्र से घृत गिराके अग्नि पर तपने को रक्खे तदनन्तर सूखे कुश जलाकर घी के ऊपर प्रदक्षिण क्रम से भ्रमण कराके अग्नि में जलते कुश फेंक कर स्रुवा को तीन बार अग्नि में तपा के संमार्जन कुशो के अग्रभाग से भीतर को और कुशो के मूल भाग से बाहर की ओर स्रुवा को झाड़ पोछ शुद्धकर तथा प्रणीता के जल से सेचन करके और फिर तीनबार तपा के अग्नि से दक्षिण की ओर स्रुवा को धरदेवे। तत्पश्चात् तपते हुए घी को अग्नि से उतार के तीनबार प्रोक्षणी के तुल्य पवित्रों से घी का उत्पवन करके देखे यदि घृत में कुछ निकृष्ट वस्तु हो तो निकाल कर फेंक देवे और फिर तीन बार प्रोक्षणीपात्र का उत्पवन करे। तदनन्तर उठ कर उपयमनकुशो को वाम हाथ में लेके प्रजापति का मन से ध्यान करके घृत में डुबोई तीन समिधाओं को तूष्णीं बिना मन्त्र पढ़े एक २ कर अग्नि में चढावे। फिर बैठ कर

प्रक्षिपेत् । पुनरुपविश्य सपवित्रप्रोक्षण्युदकेन प्रदक्षिणक्रमेणाग्निमुदक्संस्थं पर्युक्ष्य प्रणीतापात्रे पवित्रे निधाय प्रोक्षणीपात्रं विसर्जयेत् । ततः पातितदक्षिणजानुर्ब्रह्मणान्वारब्धः समिद्धतमेऽग्नौ स्रुवेणाज्याहुतीर्जुहुयात् । तत्र तत्तदाहुत्यानन्तरं स्रुवावस्थितघृतशेषस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः—

**ओं प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम । इति मनसा । ओम्—इन्द्राय स्वाहा । इदमिन्द्राय न मम । इत्याघारौ । ओमग्नये स्वाहा । इदमग्नये न मम । ओम्—सोमाय स्वाहा । इदं सोमाय न मम ॥** इत्याज्यभागौ ।

तत आज्यभागानन्तरम् । यदि ऋग्वेदमधीत्य स्नायात् तदा—ओम्—पृथिव्यै स्वाहा । इदं पृथिव्यै न मम । ओमग्नये स्वाहा । इदमग्नये न मम । इत्याहुतिद्वयानन्तरम्—ओम्—

---

पवित्रसहित प्रोक्षणी के जल को प्रदक्षिणक्रम से ईशान कोण से लेकर उत्तर दिशा तक अग्नि के सब ओर सेचन करे अर्थात् प्रोक्षणीपात्र का सब जल पर्युक्षण में गिरा देवे । प्रणीतापात्र में दोनों पवित्र रखके प्रोक्षणी पात्र का विसर्जन करे । तदनन्तर दहिने घोटू को भूमि में टेक कर ब्रह्मा से अन्वारब्ध हुआ ब्रह्मचारी प्रज्वलित अग्नि में स्रुवा से आज्याहुतियों का होम करे । वहां २ उसर आहुति के देने पश्चात् स्रुवा में जो घृतबिन्दु बचें उन को प्रोक्षणीपात्र में डालता जावे । प्रजापति का मन से ध्यान कर पूर्वाघार की तूष्णी आहुति देवे । त्याग सब का ब्रह्मचारी स्वयं बोलता जाय । तदनन्तर आघार की दो और आज्यभाग की दो आहुति देवे ।

इस प्रकार आज्यभागों के पश्चात् यदि ऋग्वेद को पढ समाप्त करके स्नान करे तो पृथिवी और अग्नि के लिये दो आहुति देकर ब्रह्मादि की नौ आहुति करे ।

ब्रह्मणे स्वाहा। इदं ब्रह्मणे न मम। ओम्–छन्दोभ्यः स्वाहा। इदं छन्दोभ्यो न मम। ओम्–प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम। इति मनसा प्राजापत्यम्। ओम्–देवेभ्यः स्वाहा। इदं देवेभ्यो न मम। ओम्–ऋषिभ्यः स्वाहा। इदमृषिभ्यो न मम। ओं श्रद्धायै स्वाहा। इदं श्रद्धायै न मम। ओं मेधायै स्वाहा। इदं मेधायै न मम। ओं सदसस्पतये स्वाहा। इदं सदसस्पतये न मम। ओमनुमतये स्वाहा। इदमनुमतये न मम। यदि यजुर्वेदं समाप्य स्नायात्तर्हि–ओमन्तरिक्षाय स्वाहा। इदमन्तरिक्षाय न मम। ओं वायवे स्वाहा। इदं वायवे न मम। इत्याहुतिद्वयानन्तरं ब्रह्मणइत्यादिनवाहुतीर्जुहुयात्। यदि सामवेदं समाप्य स्नायात् तदा–ओं दिवे स्वाहा। इदं दिवे न मम। ओम्–सूर्याय स्वाहा। इदं सूर्याय न मम। इत्याहुतिद्वयं हुत्वा ब्रह्मण इत्यादिनवाहुतीर्जुहुयात्। यद्यथर्ववेदं समाप्य स्नायात्तदा–ओं दिग्भ्यः स्वाहा। इदं दिग्भ्यो न मम। ओं चन्द्रमसे स्वाहा। इदं चन्द्रमसे न मम। इत्याहुतिद्वयं हुत्वा ब्रह्मण इत्यादिनवाहुतीर्जुहुयात्। यदि सर्वान् वेदानधीत्य समाप्य स्नायात्तदाऽऽज्यभागानन्तरं प्रतिवेदं क्रमेण वेदाहुतिद्वयं

---

यदि यजुर्वेद को समाप्त करके स्नान करे तो अन्तरिक्ष और वायु के नाम से दो आहुति देकर ब्रह्मादि की नौ आहुति देवे। यदि सामवेद को समाप्त करके स्नान करे तो दिव् और सूर्य के लिये दो आहुति देकर ब्रह्मादि की नौ आहुति करे। यदि अथर्ववेद को समाप्त करके स्नान करे तो दिश् और चन्द्रमा के नाम से दो आहुति देकर ब्रह्मादि की नौ आहुति देवे। यदि सब वेदों को पढ समाप्त करके स्नान करे तो आज्यभागों के पश्चात् प्रत्येक वेद की क्रम से दो २

स्यमित्त्वमयाऽसि । अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषजꣳ स्वाहा ॥३॥ इदमग्नये न मम ॥ ओम्–ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः । तेभिर्नोऽअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा ॥ ४ ॥ इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च न मम ॥ ओम्–उदुत्तमं वरुणपाशमस्मदवाधमं विमध्यमꣳश्रथाय । अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा ॥५॥ इदं वरुणाय न मम । एताः सर्वप्रायश्चित्ताहुतयः । ओम्–प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम । इति मनसा प्राजापत्यम् । ओम्–अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा । इद मग्नये स्विष्टकृते न मम । इति स्विष्टकृद्धोमः ॥

ततः संस्रवप्राशनम् । ततश्चाचम्य–ओमद्यकृतैतत्समावर्त्तनहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रं प्रजापति दैवतममुकगोत्रायामुकशर्म्मणे ब्राह्मणाय ब्रह्मणे दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे । इति दक्षिणां दद्यात् ।

संस्रवप्राशन कर आचमन करके ( ओमद्य० ) इत्यादि संकल्प पूर्वक ब्रह्मा को

ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम्। ततः पवित्राभ्यां प्रणीताजलेन-ओंसुमित्रियान आप ओषधयः सन्तु। इति मन्त्रेण स्वशिरः संमृज्य-ओंदुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः। इति मन्त्रेणैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकुर्यात्। ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्य घृतेनाभिघार्य हस्तेनैव जुहुयात्।

ओम्-देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित। मनसस्पत इमं देवयज्ञꣲ स्वाहा वाते धाः स्वाहा ॥

इदं वाताय न मम। इति बर्हिर्होमः। ततो ब्रह्मचारी पादोपसंग्रहणपूर्वकं गुरुं नमस्कृत्य परिसमूहनादि ध्यायुपकरणान्तं समिदाधानमग्निमपरेणोपविष्टस्तस्मिन्नेवाग्नौ ब्रह्मणान्वारब्धः कुर्यात्। तत्र घृताक्तशुष्कनिषिद्धेतरेन्धनेन पञ्चाहुतीर्हस्तेनैव जुहुयात्-

ओमग्ने सुश्रवः सुश्रवसं मा कुरु स्वाहा।

ओं यथा त्वमग्ने सुश्रवः सुश्रवा असि स्वाहा

---

दक्षिणा देवे (ओं स्वस्ति०) कह कर ब्रह्मा दक्षिणा का स्वीकार करे। तब पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेके (सुमित्रिया०) मन्त्र से अपने शिर पर मार्जन करे और प्रणीता के शेष जल को (दुर्मित्रिया०) मन्त्र द्वारा ईशान कोण में गिरा देवे तदनन्तर जिस क्रम से बिछाये थे उसी क्रम से सब कुशों को उठा कर घृत से अभिघारण करके (देवा गातु०) मन्त्र द्वारा हाथ से ही अग्नि में होम कर देवे। तदनन्तर ब्रह्मचारी आचार्य को चरणस्पर्श पूर्वक नमस्कार कर के अग्नि से पश्चिम में बैठा हुआ उसी अग्नि में ब्रह्मा के अन्वारम्भ करने पर अग्नि परिसमूहनादि ध्यायुप करण पर्यन्त समिदाधान करे। वहां प्रथम पक्ष में निषिद्ध ईंधन से भिन्न सूखे ईंधन को घी में डुबो २ कर (अग्नेसुश्रव०) आदि

ओमेवं माथं सुश्रवः सौश्रवसं कुरु स्वाहा। ओं-यथा त्वमग्ने देवानां यज्ञस्य निधिपा असि स्वाहा। ओमेवमहं मनुष्याणां वेदस्य निधिपो भूयासथं स्वाहा ॥

यदि हस्तेन परिसमूहनं-संधुक्षणं कुर्यात्तदा स्वाहापदं नोच्चारयेत्। ततः प्रदक्षिणमग्निमीशानकोणादारभ्योत्तरपर्यन्तं वारिणा पर्युक्ष्योत्थाय घृताक्तां प्रादेशमितां समिधमादायाग्नये समिधमिति जुहुयात्-

ओं-अग्नये समिधमाहार्षं बृहते जातवेदसे। यथा त्वमग्ने समिधा समिध्यसएवमहमायुषा मेधया वर्चसा प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन समिन्धे जीवपुत्रो ममाचार्यो मेधाव्यहमसान्यनिराकरिष्णुर्यशस्वी तेजस्वी ब्रह्मवर्चस्यन्नादो भूयासम्॥ एषा ते अग्ने समित्तया वर्द्धस्व चाचप्यायस्व वर्द्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहि स्वाहा ॥

---

मन्त्रो से पाच आहुति हाथ से ही देवे। यदि हाथ से धोके तो उक्त पांचो मन्त्रों में स्वाहा पद नहीं बोलना चाहिये। तदनन्तर अग्नि के प्रदक्षिणक्रम से ( ईशान कोण से आरम्भ कर उत्तर पर्यन्त ) सब ओर जलसेचन करके उठ कर घृत में डुबोई दशम्प्रहुल की एक समिधा को हाथ में लेकर ( अग्नये समिधमृ०) मन्त्र से होम करे। तदनन्तर अन्य भी दो समिधाओं का इसी

ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम्। ततः पवित्राभ्यां प्रणीताजलेन—ओं सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु। इति मन्त्रेण स्वशिरः संमृज्य—ओं दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः। इति मन्त्रेणैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकुर्यात्। ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्य घृतेनाभिघार्य हस्तेनैव जुहुयात्।

ओम्—देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित। मनसस्पत इमं देवयज्ञꣳ स्वाहा वाते धाः स्वाहा॥

इदं वाताय न मम। इति बर्हिर्होमः। ततो ब्रह्मचारी पादोपसंग्रहणपूर्वकं गुरुं नमस्कृत्य परिसमूहनादि न्यायुधकरणान्तं समिदाधानमग्निमपरेणोपविष्टस्तस्मिन्नेवाग्नौ ब्रह्मणान्वारब्धः कुर्यात्। तत्र घृताक्तशुष्कनिषिद्धेतरेन्धनेन पञ्चाहुतीर्हस्तेनैव जुहुयात्—

ओमग्ने सुश्रवः सुश्रवसं मा कुरु स्वाहा।
ओं यथा त्वमग्ने सुश्रवः सुश्रवा असि स्वाहा

---

दक्षिणा देव (ओं स्वस्ति०) कह कर ब्रह्मा दक्षिणा का स्वीकार करे। तब पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेके (सुमित्रिया०) मन्त्र से अपने शिर पर मार्जन करे और प्रणीता के शेष जल को (दुर्मित्रिया०) मन्त्र द्वारा ईशान कोण में गिरा देवे तदनन्तर जिस क्रम से बिछाये थे उसी क्रम से सब कुशों को उठा कर घृत से अभिघारण करके (देवा गातु०) मन्त्र द्वारा हाथ से ही अग्नि में होम कर देवे। तदनन्तर ब्रह्मचारी आचार्य को चरणस्पर्श पूर्वक नमस्कार कर के अग्नि से पश्चिम में बैठा हुआ उसी अग्नि में ब्रह्मा के अन्वारम्भ करने पर अग्नि परिसमूहनादि न्यायुध करण पर्यन्त समिदाधान करे। यहां प्रथम पक्ष में निषिद्ध इंधन से भिन्न सूखे ईंधन को घी में डुबो २ कर (अग्नेसुश्रवः०) आदि

ओमेवं माथं सुश्रवः सौश्रवसं कुरु स्वाहा। ओं-यथा त्वमग्ने देवानां यज्ञस्य निधिपा असि स्वाहा। ओमेवमहं मनुष्याणां वेदस्य निधिपो भूयासथं स्वाहा ॥

यदि हस्तेन परिसमूहनं-संधुक्षणं कुर्यात्तदा स्वाहापदं नोच्चारयेत्। ततः प्रदक्षिणमग्निमीशानकोणादारभ्योत्तरपर्यन्तं वारिणा पर्युक्ष्योत्थाय घृताक्तां प्रादेशमितां समिधमादायाग्नये समिधमिति जुहुयात्-

ओं-अग्नये समिधमाहार्षं बृहते जातवेदसे। यथा त्वमग्ने समिधा समिध्यसएवमहमायुषा मेधया वर्चसा प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन समिन्धे जीवपुत्रो ममाचार्यो मेधाव्यहमसान्यनिराकरिष्णुर्यशस्वी तेजस्वी ब्रह्मवर्चस्यन्नादो भूयासम्॥ एषा ते अग्ने समित्तया वर्द्धस्व चाचप्यायस्व वर्द्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहि स्वाहा ॥

---

मन्त्रों से पांच आहुति हाथ से ही देवे। यदि हाथ से धोके तो उक्त पांचो मन्त्रों में स्वाहा पद नहीं बोलना चाहिये। तदनन्तर अग्नि के प्रदक्षिणक्रम से ( ईशान कोण से आरम्भ कर उत्तर पर्यन्त ) सब ओर जलसेचन करके उठ कर घृत में डुबोई दशाङ्गुल की एक समिधा को हाथ में लेकर ( अग्नये समिधमृ० ) मन्त्र से होम करे। तदनन्तर अन्य भी दो समिधाओं का इसी

ततः समिदन्तरद्वयमनेनैव मन्त्रेणैकैकां हुत्वा-उप-विश्य-अग्नेसुश्रवइति पञ्चमन्त्रैः पूर्ववदग्निपरिसमूहनं कुर्यात्। ततोऽग्निं प्रदक्षिणं वारिणा पर्युक्ष्य तूष्णीं पाणी प्रतप्य तनूपाइति प्रतिमन्त्रान्ते मुखमवमृशेत् ॥

**ओं-तनूपाअग्नेऽसि तन्वं मे पाहि। ओं-आयुर्दा अग्नेऽस्यायुर्मे देहि। ओं-वर्चोदा अग्नेऽसि वर्चो मे देहि। ओं-अग्ने यन्मे तन्वा ऊनं तन्म आपृण। ओं-मेधां मे देवः सविता आदधातु। ओं-मेधां मे देवी सरस्वती आदधातु। ओं-मेधां मे अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ ॥**

ततोऽङ्गानि च म इति दक्षिणपाणिना सर्वगात्राणि स्पृशेत्।

**ओं-अङ्गानि च मआप्यायन्ताम् ॥**

ततः प्रतिमन्त्रान्ते तत्तदङ्गं स्पृशेत्।

**ओं-वाक्चमआप्यायताम्**। इति मुखम्,

**ओं-प्राणश्चमआप्यायताम्**। इति नासिकाछिद्रे

प्रकार इसी मन्त्रको दो बार पढ़२के अन्यदो समिधाका होम करे। फिर बैठ के (अग्ने सुश्रव०) इत्यादि पांच मन्त्रों से पूर्ववत् अग्नि को परिसमूहन करे अथवा पोंछे। फिर पूर्ववत् अग्नि का पर्युक्षण कर अर्थात् सब ओर जलसेचन करके विना मन्त्र पढ़े हाथ तपा २ कर (तनूपा०) इत्यादि प्रत्येक मन्त्र के अन्त में मुख का स्पर्श करता जावे। तदनन्तर (अङ्गानि च म०) इत्यादि मन्त्रसे दक्षिण हाथ से सब गात्रों का स्पर्श करे। तिस पीछे प्रत्येक मन्त्र के अन्त में उस २ अङ्ग का स्पर्श करे। (वाक्च०) से मुखका (प्राणश्च०) से नासिका के दोनों छिद्रों का (चक्षुश्च०)

ओं-चक्षुश्चमआप्यायताम्। इति सहैव चक्षुर्द्वयम्

ओम्-श्रोत्रं च म आप्यायताम्।

इति दक्षिणकरेणैव श्रोत्रद्वयमादौ दक्षिणं ततो वामम्। भेदे मन्त्रावृत्तिः सान्निपात्यात्।

ओं यशोबलंचमआप्यायताम्।

इति मन्त्रपाठमात्रं कार्यम्।

ततो दक्षिणकरानामिकाग्रगृहीतभस्मना ललाटादिकं स्पृशेत्।

ओं त्र्यायुषं जमदग्नेः। इति ललाटे।

ओंकश्यपस्य त्र्यायुषम्। इति कण्ठे।

ओम्-यद्देवेषु त्र्यायुषम्। इति दक्षिणबाहुमूले।

ओम्-तन्नोअस्तुत्र्यायुषम्।

इतिहृदि। ततो निमीलितचक्षुर्मनसा पूर्वं सर्वत्र व्यापिनं वैश्वानरमेवं वरुणंचाभिवाद्याचार्यमभिवादयेत्। तत-

---

से एक साथ दोनों आंखों का और (श्रोत्रंच म०) से दहिने ही हाथ से दोनों कानों का प्रथम दहिने तदनन्तर बांये का स्पर्श करे और दोनों कान के पृथक् २ स्पर्श में दो बार मन्त्र पढ़ना चाहिये। तदनन्तर (यशो०) मन्त्र का पाठ मात्र करे। तिस पीछे दहिने हाथ की अनामिका अङ्गुलि के अग्रभाग से ग्रहण किये भस्म से ललाटादि अङ्गों का स्पर्श करे (त्र्यायुषं०) से मस्तक में (कश्यपस्य०) से कण्ठ में (यद्देवेषु०) से दहिने बाहु के मूल में और (तन्नो०) से हृदय में भस्म लगावे। तब चक्षु बन्द करके प्रथम सर्वत्र व्यापक वैश्वानर और वरुण नामक परमात्मा को हाथ जोड़ अभिवादन करके आचार्य को अभिवादन करे। अभिवादन में (अमुकगोत्रोऽमुकप्रवरोऽमुकशर्माऽहं भोस्त्वामभिवा-

आयुष्मान् भव सौम्यइत्याचार्यो ब्रूयात् । ततोऽग्नेरुत्तरतः प्रागग्रान् कुशानास्तीर्य तदुपरि दक्षिणोत्तरक्रमेणासादिता-मलवारिपूर्णकलशाष्टतये कलशानां पुरस्तात्प्रागग्रेषु कुशेषु स्थित्वा एकस्मादाम्रपल्लवेन-

**ओं येऽअप्स्वन्तरग्नयः प्रविष्टा गोह्यउप-गोह्यो मयूषो मनोहास्खलो विरुजस्तनूदूषु-रिन्द्रियहा तान्विजहामि यो रोचनस्तमिह गृह्णामि** ॥ इति मन्त्रेणापो गृहीत्वा-

**ओं तेन मामभिषिञ्चामि श्रियै यशसे ब्रह्मवर्चसाय** ॥

इत्यात्मानमभिषिञ्चेत् । ततो द्वितीयघटस्थमुदकं ये अप्स्वन्तरग्नयइति मन्त्रेणाम्रपल्लवेन गृहीत्वा-

**ओं येन श्रियमकृणुतां येनावमृशताᳬसुराम् । येनाक्ष्यावभ्यषिञ्चतां यद्वां तदश्विना यशः ।**

इति मन्त्रेणाभिषिञ्चेत् । ततस्तेनैव क्रमेण ये अप्स्व-न्तरग्नय० इत्यनेन तृतीयकलशस्थं जलमादाय-

---

दवे) ऐसा वाक्य बोले और आचार्य उसके उत्तर में (आयुष्मान् भव सौम्य) ऐसा वाक्य कहे । तदनन्तर अग्नि से उत्तर में प्राग्ग्र कुशा बिछाके उन कुशों पर दक्षिण से उदक्संस्थ निर्मल जल से भरे आठ घड़े वा सकोरे धरे और घड़ों से पूर्व में प्रागग्र बिछाये कुशों पर ब्रह्मचारी उदङ्मुख खड़ा होके प्रथम कलशमें आम के पत्ते द्वारा (ये अप्स्वन्तर०) मन्त्र से जल ग्रहण करके (तेन मा०) मन्त्र से अपने ऊपर अभिषेक करे । तदनन्तर द्वितीय कलशस्थ जल को (ये अप्स्वन्त०) इसी मन्त्र से आम के पत्ते द्वारा लेके (येन श्रिय०) मन्त्र से अपने शरीर पर अभिषेक करे ।

**ओमापो हिष्ठा मयोभुवस्तानऊर्जे दधा-तन । महे रणाय चक्षसे ॥**

इति मन्त्रेणाभिषिञ्चेत् । पुनस्तेनैव क्रमेण ये अप्स्व-न्त० इति मन्त्रेण चतुर्थकलशस्थं जलमादाय—

**ओं—यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजय-तेह नः । उशतीरिव मातरः ॥**

इति मन्त्रेणाभिषिञ्चेत् । पुनः पञ्चमकलशस्थं जलं येऽअप्स्वन्तरग्नयइति मन्त्रेण तथैवादाय—

**ओं—तस्मा अरंगमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ । आपो जनयथा च नः ॥**

इति मन्त्रेणाभिषिच्यावशिष्टकलशत्रितयजलं तथैव येऽप्स्वन्तरग्नयइति मन्त्रेण प्रत्येकमादायादाय तूष्णीं प्रत्येकमभिषिञ्चेत् । तत उदुत्तममिति शिरोभागेन मेखलां मोचयेत्—

**ओमुदुत्तमं वरुणपाशमस्मदवाधमं वि-मध्यमं श्रथाय । अथावयमादित्य व्रते त वानागसो अदितये स्याम ॥**

---

फिर उसी प्रकार उसी मन्त्र से तृतीय कलश में से जल लेके ( आपोहिष्ठा० ) मन्त्र से अपने ऊपर सेचन करे । फिर उसी प्रकार उसी मन्त्र से चौथे घड़े में से जल लेके (यो व शिव०) मन्त्रसे अपने ऊपर सेचन करे । फिर पांचवें कलश से भी उसी प्रकार उसी मन्त्र से जल लेकर (तस्माअरंग०) मन्त्र से अपने ऊपर सेचन करे । तदनन्तर शेष रहे तीन कलशोंमें से प्रत्येक के जलको (येअप्स्वन्तर०) मन्त्र से ही तीन बार लेकर प्रत्येक से तूष्णीं विना मन्त्र पढ़े अपने ऊपर सेचन करे । तब (उदुत्तमं०) मन्त्र पढ़ के शिर के द्वारा मेखला को निकाल के

ततो ब्रह्मचारी दण्डकृष्णाजिने तूष्णीं भूमौ निधायान्यद्वस्त्रं परिधायोत्तरीयं च कृत्वाऽऽदित्यमुपतिष्ठेत–

ओं–उद्यन्भ्राजभृष्णुरिन्द्रो मरुद्भिरस्थात् प्रातर्यावभिरस्थाद्दशसनिरसि दशसनिं मा कुर्वाविदन्मागमय। उद्यन्भ्राजभृष्णुरिन्द्रो मरुद्भिरस्थाद् दिवायावभिरस्थाच्छतसनिरसि शतसनिं मा कुर्वाविदन्मागमय। उद्यन्भ्राजभृष्णुरिन्द्रो मरुद्भिरस्थात्सायंयावभिरस्थात्सहस्रसनिरसि सहस्रसनिं मा कुर्वाविदन्मागमय ॥

ततो दधि तिलान्वा प्राश्याचम्य जटा लोमनखादींश्छेदयित्वा स्नात्वाचम्य प्रादेशमितोदुम्बरकाष्ठेनान्नाद्यायेति मन्त्रेण दन्तधावनं कुर्यात्।

ओमन्नाद्याय व्यूहध्वꣳ सोमो राजाऽयमागमत्। स मे मुखं प्रमाक्ष्यते यशसा च भगेनच ॥

---

अलग धरे। तदनन्तर ब्रह्मचारी दण्ड और कृष्णाजिन को बिना मन्त्र भूमिपर धरके अन्य वस्त्र पहन के और एक अंगोछा कन्धापर डालकर (ओमुद्यन्भ्राज०) मन्त्र पढ के सूर्य का उपस्थान करे। तदनन्तर थोड़े दही वा तिलों को खाकर जटा लोम और नखोंका नाई से छेदन कराके [ब्रह्मचर्याश्रम में सब बाल और नख न कटाने का नियम रहा] स्नान कर आचमन करके प्रादेशमात्र १२ अङ्गुल प्रमाण गूलर की दातौन (अन्नाद्याय०) मन्त्र पढ के करे। क्षत्रिय स्नातक

इति दन्तधावनमन्त्रः ॥ ततो दन्तकाष्ठं परित्यज्याचम्य सुगन्धिद्रव्येणोद्वर्त्तनं कृत्वा स्नात्वा च द्विराचम्य चन्दनकुङ्कुमादिना नासिकाया मुखस्य चालम्भनं कार्यम्।

**ओं प्राणापानौ मे तर्पय । ओं चक्षुर्मे तर्पय । ओं श्रोत्रं मे तर्पय ॥**

इति मन्त्रेणत्रिष्वनुलिम्पेत्। ततो हस्तौ प्रक्षाल्य पातितवामजानुः कृतापसव्यो दक्षिणामुखो द्विगुणभुग्नकुशत्रयतिलजलान्यादाय–आस्तृतकुशत्रयोपरि पितॄंस्तर्पयेत्।

**ओम् पितरः शुन्धध्वम् ॥**

ततः सव्यं कृत्वाऽपउपस्पृश्याचम्यसुगन्धिमनुलिप्य जपेत्।

**ओं सुचक्षा अहमक्षीभ्यां भूयासꣳ सुवर्चा मुखेन सुश्रुत्कर्णाभ्यां भूयासम् ॥**

ततोऽहतं वासोऽमौत्रधौतं वा परिधास्याइति परिदधीत।

**ओम्–परिधास्यै यशो धास्यै दीर्घायुत्वाय**

---

हो तो दश अङ्गुल की और वैश्य हो तो आठ अङ्गुल की दातौन करे। तब दातौन को छोड़ कुल्ला तथा आचमन करके सुगन्धित द्रव्य से उपटन करे। फिर स्नान कर दो बार आचमन करके मिला कर घिसे चन्दन और केशर को (प्राणापानौ०) आदि तीन मन्त्रों से नासिका चक्षु और कानों में लगावे। तब हाथ धो बायें घोटू को पृथिवी में टेक कर अपसव्य हो दक्षिण को मुख कर के तीन कुशों को ले द्विगुण कर पृथिवी पर बिछादे फिर तिल और जल लेकर उन कुशों पर पितरों का तर्पण (ओ पितर०) मन्त्र से करे। फिर सव्य हो, दहिने हाथ से जल स्पर्श करके आचमन कर आंख मुख और कानों में घिसे हुए चन्दन केशर को लगाके (ओं सुचक्षा०) इत्यादि तीन मन्त्रों का जप करे। तदनन्तर,

जरदष्टिरस्मि शतं च जीवामि शरदः पुरू-
चीरायस्पोषमभिसंव्ययिष्ये ॥

ततो यज्ञोपवीतमिति द्वितीयं यज्ञसूत्रद्वयं धारयेत्—

ओम्—यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापते-
र्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च
शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥

यज्ञोपवीतमिति प्रजापतिर्ऋषिर्यजुरुपवीतदेवता। यज्ञोपवीतपरिधाने विनियोगः।

ओम्। यज्ञोपवीतमसि यज्ञस्य त्वा यज्ञोप-
वीतेनोपनह्यामि॥

तत आचम्योत्तरीयं वासः परिदधीत—

ओम्—यशसा मा द्यावापृथिवी यशसे-
न्द्राबृहस्पती। यशो भगश्च मा विदद्यशो मा
प्रतिपद्यताम् ॥

एकमेव वासश्चेत्पूर्वस्यैवोत्तरभागेनोत्तरीयधारणम्। ततः—

ओम्—या आहरज्जमदग्निः श्रद्धायै मे-

---

कोरे वस्त्र को वा जो धोबी का धोया न हो ऐसे शुद्ध श्वेत वस्त्र को (परिधास्यै०) मन्त्र से धारण करे। तदनन्तर (यज्ञोपवीतं परमं०) इत्यादि दो मन्त्रों से अन्य दो यज्ञोपवीत धारण करे। फिर आचमन करके द्वितीय वस्त्र अंगोछा वा दुपट्टा को (यशसा मा०) मन्त्र से ओढ़े। यदि एक ही वस्त्र हो तो उसी एक धोतीका आधा भाग ऊपरी शरीर भाग में ओढ़ लेवे। तदनन्तर (या आहर०)

धायै कामायेन्द्रियाय। ताञ्चहं प्रतिगृह्णामि यशसा च भगेन च ॥

इति मन्त्रेण पुष्पमालां गृहीत्वा यद्यश इति तां कण्ठे धारयेत्।

ओम्-यद्यशोऽप्सरसामिन्द्रश्चकार विपुलं पृथु। तेनसंग्रथिताः सुमनस आबध्नामि यशो मयि॥

अथ युवासुवासाइत्युष्णीषेण शिरो वेष्टयेत् ।

ओम्-युवा सुवासाः परिवीत आगात्स उ श्रेयान्भवति जायमानः । तं धीरासः कवयउन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः ॥

ततोऽलङ्करणमिति मन्त्रावृत्त्या दक्षिणे वामे च कर्णे कुण्डले परिदधीत ।

ओमलङ्करणमसि भूयोऽलङ्करणं भूयात् ॥

ततो वृत्रस्यासीति मन्त्रावृत्त्या प्रथमं वामं ततो दक्षिणं चक्षुरञ्ज्यात् ।

ओम्-वृत्रस्यासि कनीनकश्चक्षुर्दाअसि चक्षुर्मे देहि । ततः-ओं रोचिष्णुरसि ।

इतिमन्त्रेणादर्शे आत्मानं पश्येत्। ततो बृहस्पतइति छत्रग्रहणम्

---

मन्त्र से पुष्पों की माला को हाथ में लेकर ( यद्यशोऽप्सर० ) मन्त्र से कण्ठ में धारण करे । फिर (युवा सुवासा०) मन्त्र से पगड़ी बांधे तब ( अलङ्करणं० ) मन्त्र को दो वार पढ़के प्रथम दहिने तदनन्तर बांये कान में सुवर्ण के कुण्डल पहिने । तदनन्तर ( वृत्रस्यासि० ) मन्त्र को दो वार पढ़के अञ्जन वा सुरमा दोनों आंखों में लगावे प्रथम वाम चक्षु में तदनन्तर दहिने में लगावे । तदनन्तर

13236

ओं बृहस्पतेश्छदिरसि पाप्मनो मामन्तर्धेहि । ततः पद्भ्यामुपानहौ प्रतिगृह्णीयात्—

ओं प्रतिष्ठे स्थो विश्वतो मा पातम् ।

ततो वैणवदण्डधारणम्—

ओं विश्वाभ्यो मानाष्ट्राभ्यस्परिपाहि सर्वतः॥

दन्तधावनादिकर्माण्यग्रेऽपि नित्यं मन्त्रैः स्नातकेनानुष्ठेयानि । वासश्छत्रोपानहं दण्डश्च यदाऽपूर्वं नूतनं धारयेत्तदा मन्त्रेण । अथ स्नातकस्य नियमाः कामादितरस्यापि गानवादित्रनृत्यत्यागः । न तत्र गमनम् । क्षेमे सति न रात्रौ ग्रामान्तरं गच्छेत् । न धावेत् । न कूपेऽवेक्षेत । वृक्षारोहणं फलत्रोटनं च न कुर्यात् । अमार्गेण न गच्छेत् । नग्नो न स्नायात् । न सन्धिवेलायां शयीत । न विषमभूमिं लङ्घयेत् । अश्लीलं वाक्यं नोपवदेत् । उदितास्तमयकाले सूर्यं न पश्येत् । जलमध्ये सूर्यच्छायां न पश्येत् । देवे वर्षति

(रोचिष्णु०) मन्त्र पढके दर्पण में अपनी आकृति देखे । फिर (बृहस्पतेश्छदि०) मन्त्र पढके नये छाता को हाथ में लेवे । फिर (प्रतिष्ठे स्थो०) मन्त्र को दो वार पढ २ के दोनों पगों में जूते पहिने प्रथम दहिने में फिर बायें में। तदनन्तर (विश्वाभ्यो०) मन्त्र से बांस की छड़ी धारण करे । स्नातक पुरुष दन्तधावनादि कामों को आगे भी नित्य २ मन्त्र से किया करे । परन्तु वस्त्र छाता जूता और छड़ी इन को जब २ नए २ धारण करे तभी मन्त्र पढे। अब संक्षेप से स्नातक के नियम लिखाते हैं—स्वयं कभी न गावे न बजावे न नाचे और न अन्य के गाने बजाने को देखने जावे । कोई हानि न होती हो तो रात्रि में कभी ग्रामान्तर को न जावे । न कभी दौड़े। न कुआ में झांके न वृक्ष पर चढे न फल तोड़े । विना मार्ग के न चले । नङ्गा होके स्नान न करे । सायंप्रातः सन्धि काल में न सोवे । विषम भूमिका लङ्घन न करे । निर्लज्जता के वचन कभी न बोले। उदयास्त समय सूर्य को न देखे । मेघ वर्षते में न निकले जल में अपनी छाया

न गच्छेत् । उदके नात्मानं पश्येत् । अजातलोम्नीं प्रमत्तां पुरुषाकृतिं षण्ढां च स्त्रियं न गच्छेत् । इत्यादि । तत आचार्याय वरां दक्षिणां दद्यात् । तत उत्थायाचार्यो मूर्द्धानमिति मन्त्रेण फलपुष्पसमन्वितघृतपूर्णस्रुवेण स्नातकदक्षिणकर स्पृष्टेन पूर्णाहुतिं कुर्यात ।

ओं मूर्द्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृतआजातमग्निम् । कविꣳ सम्राजमतिथिं जनानामासन्नापात्रं जनयन्त देवाः स्वाहा ॥

तत उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय दक्षिणकरानामिकाग्रगृहीत भस्मना ललाटादि स्पृशेत्–

ओम्–त्र्यायुषं जमदग्नेः । इति ललाटे ।

ओं कश्यपस्य त्र्यायुषम् । इति कण्ठे ।

ओम्–यद्देवेषु त्र्यायुषम् । इति दक्षिणबाहुमूले ।

ओं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ॥

---

न देखे । जिस के लोम उत्पन्न न हुए हों जो पागल हो जिस की बनावट पुरुष के तुल्य हो जो हिजड़ी हो ऐसी स्त्री से गमन न करे इत्यादि । तदनन्तर आचार्य को धनरूप अधिक दक्षिणा देवे । फिर आचार्य खड़ा होके फल पुष्पों सहित घृत भरे स्नातक के दहिने हाथ से स्पर्शकराये स्रुवा से ( मूर्द्धानं० ) मन्त्र पढ़के पूर्णाहुति देवे । फिर बैठ कर स्रुवासे भस्म लाकर दहिने हाथ की अनामिका अङ्गुलि के अग्रभाग से ग्रहण की भस्म से ललाटादि का स्पर्श करे । ( त्र्यायुषं० ) से ललाट में ( कश्यपस्य० ) से कण्ठ में ( यद्देवेषु० ) से दक्षिण बाहुके मूल में ( तन्नो० ) से हृदय में भस्म लगावे । इसी क्रम से आचार्य स्नातक

इति हृदि। अनेनैव क्रमेण स्नातकललाटादावपि त्र्यायुषं कुर्यात्। तत्र तन्नो इत्यस्य स्थाने तत्ते इत्यूहः कार्यः॥

## इति समावर्त्तनं कर्म समाप्तम् ॥

अथ यस्य गर्भाधानादयः संस्काराः पित्रादिना प्रमादादिना न कृतास्तदर्थं विशेषउच्यते–

शौनकः–आरभ्याधानमाचौलात्कालेऽतीतेतुकर्मणाम्।
व्याहृत्याज्यंसुसंस्कृत्य हुत्वाकर्मयथाक्रमम्॥
एतेष्वेकैकलोपेतु पादकृच्छ्रंसमाचरेत्।
चूडायाअर्द्धकृच्छ्रंस्या–दापदीत्येवमीरितम्॥
अनापदितुसर्वत्र द्विगुणंद्विगुणंचरेत्।

कात्यायनः–लुप्तेकर्मणिसर्वत्र प्रायश्चित्तंविधीयते।

---

के ललाटादि में भी भस्म लगावे। स्नातक के भस्म लगाने में मन्त्रस्थ (तन्नो०) के स्थान में (तत्ते) ऊह करे। इति समावर्त्तनविधिः समाप्तः॥

भा०–जिस के गर्भाधानादि संस्कार पितादि ने प्रमादादि से नहीं किये उस के लिये विशेषता दिखाते हैं। शौनक ने कहा है कि गर्भाधान से लेकर चूडाकर्म संस्कार से पूर्व २ जिस का कोई संस्कार न हुआ हो तो पादकृच्छ्रादि व्रत करके अच्छे संस्कार किये पीछे व्याहृतियों द्वारा प्रायश्चित्त की आहुति बालक का पिता देकर उस २ संस्कार को करे। और एक ही एक संस्कार कोई छूटा हो तो बालक का पिता पादकृच्छ्रव्रत करे अर्थात् एक दिन प्रातःकाल एक दिन सायंकाल और बिनमांगे मिले तो तीसरे दिन एक बार थोड़ा हविष्य भोजन करे तथा एक दिन निराहार उपवास करे इस प्रकार चार दिन का व्रत कर के उस २ छूटे संस्कार को करे। यदि चूडाकर्म संस्कार छूटा हो तो दो दिन प्रातः काल दो दिन सायंकाल दो दिन बिनमांगे और दो दिन उपवास करे इस का नाम अर्द्धकृच्छ्रव्रत है। इतना प्रायश्चित्त आपत्काल में संस्कार छूटने पर है यदि आपत्काल न हो तो इस से दूना २ प्रायश्चित्त करे। कात्यायन

प्रायश्चित्तेकृतेपश्चा-ल्लुप्तंकर्मसमाचरेत् ॥
मण्डनः-कालातीतेषुसर्वेषु-प्राप्तवत्स्वपरेषुच ।
कालातीतानिकृत्वैव विदध्यादुत्तराणितु ॥

चौलातिरिक्तस्ययस्ययस्य गर्भाधानादिसंस्कारस्य कालोऽतीयात्तस्यतस्य लोपे पादकृच्छ्रं प्रायश्चित्तं कृत्वाऽकालेऽपि स स संस्कारः कार्यः । अनेकेषु लुप्तेषु प्रत्येकमेकैकं पादकृच्छ्रं विधाय यथाविधि लुप्तसंस्काराः कार्याः । चौललोपे त्वर्द्धकृच्छ्रं कृत्वा चूडाकर्म कार्यम् । यद्युपनयनात्प्राक् सर्वे संस्कारा लुप्तास्तदा प्रत्येकं पादकृच्छ्रं चूडाकर्मार्थमर्द्धकृच्छ्रं कार्यम् ॥

## अथ पुनरुपनयनम् ।

अज्ञानात्प्राश्यविण्मूत्रं सुरासंसृष्टमेवच ।
पुनःसंस्कारमर्हन्ति त्रयोवर्णाद्विजातयः ॥ मनुः

---

ने कहा है कि कर्म का लोप होने पर सर्वत्र प्रायश्चित्त का विधान है और प्रायश्चित्त की समाप्ति में छूटे हुए कर्म को फिर से करे । मण्डन ने कहा है कि जिन संस्कारों का समय निकल गया और अगले का समय आगया हो तो प्रायश्चित्त पूर्वक पिछले संस्कारो को कर के ही अगले करे । चूडाकर्म से भिन्न जिस२ संस्कार का समय निकल जावे उस २ संस्कार को पूर्वोक्त पादकृच्छ्रव्रत करके अन्य काल में भी करे । कई संस्कार लुप्त हुए हो तो प्रत्येक के लिये एक २ पादकृच्छ्रव्रत करके विधिपूर्वक छूटे हुए संस्कारो को करे । यदि चूडाकर्म छूटा होतो अर्द्धकृच्छ्रव्रत करके चूडाकर्म फिर से करे । यदि उपनयन से पहिले सब संस्कार छूट गये हों तो प्रत्येक छूटे संस्कार के लिये पादकृच्छ्र और चूडाकर्म के लिये अर्द्धकृच्छ्रव्रत पूर्वोक्त प्रकार करे ।

अब यह दिखाते हैं कि किस २ दशामें पुनरुपनयन करना चाहिये । अर्थात् पहिले हुए उपनयन संस्कार को नष्ट हुआ मान कर फिर से उपनयन

अनाशकनिवृत्तश्च गार्हस्थ्यं चेच्चिकीर्षति ।
सचरेत्त्रीणिकृच्छ्राणि त्रीणिचान्द्रायणानिच ।
जातकर्मादिभिःसर्वैः संस्कृतःशुद्धिमाप्नुयात् ॥ पराशरः

इति पुनरुपनयनम् ॥

संस्कार करना चाहिये ? । मनु जी ने कहा है कि-अज्ञान से विष्ठा मूत्र को खा लेवे वा मद्य जिसमें मिला हो ऐसे किसी पदार्थ को खा लेवे तो द्विजाति तीनों वर्ण प्रायश्चित्त कर फिर से उपनयन संस्कार करें । पराशरस्मृति में कहा है कि-घर से निकल कर संन्यासी हुआ ब्राह्मण संन्यासाश्रम से लौट आवे और अभक्ष्य भक्षण से निवृत्त रहा हो तथा फिर गृहस्थ होना चाहता हो तो वह तीन प्राजापत्य १२ दिन के व्रत वा तीन चान्द्रायण व्रत करे तदनन्तर फिर से जातकर्मादि सब संस्कार करके शुद्ध हुआ गृहस्थकर्मों का अधिकारी हो सकता है । यह पुनरुपनयन का विचार समाप्त हुआ ॥

---

# अथ वाग्दानम् ।

तावत्पूगीफलोपवीतदानं तत्र कन्याभ्राता पुरोधाश्चान्यो ब्राह्मणो वा कश्चिदुदङ्मुखः प्रत्यङ्मुखो वा उपविश्य प्राङ्मुखस्य वरस्य गन्धाक्षतैरर्च्चितस्य मुखदत्तखार्जूरादिफलस्य स्वयंपूगीफलयज्ञोपवीतमादाय—तस्मिन्कालेऽग्निसांनिध्ये स्नातः स्नातेह्यरोगिणि । अव्यङ्गेऽपतितेऽक्लीवे पितातुभ्यं प्रदास्यति । इति पठित्वा हस्ते दद्यात् ।

यजु० अध्याय १७ मंत्र ३

**ओं ऋतवस्थऽऋतावृध ऋतुष्ठास्थ ऋतावृधः । घृतश्चयुतो मधुश्च्युतो विराजो नाम कामदुघाऽअक्षीयमाणाः ॥**

---

अथ विवाहपद्धति । बारह वर्ष की कन्या और १८ वर्ष का वर हो वा दोनो इस से अधिक २ आयु के हो । १६ वर्ष की कन्या हो तो २४ वर्ष का पुरुष होवे । किन्तु १२ वर्ष से कम कन्या न हो और १८ वर्ष से कम वर न हो तब सम्बन्ध करें । उस में प्रथम वाग्दान करे—उस का विधानक्रम यह है कि—प्रथम सुपारी और यज्ञोपवीत का वर को दान करे । कन्या का भाई, पुरोहित या अन्य कोई ब्राह्मण वर के घर पर जाकर उत्तर वा पश्चिम को मुख कर बैठ कर वर को पूर्वाभिमुख आसन पर बैठावे वर के मुख में छुहारादि फल खाने को देवे और केशर तथा सुगन्ध द्वारा और अक्षतो द्वारा वर का पूजन करके अपने हाथ में सुपारी और यज्ञोपवीत लेकर (तस्मिन् काले०) इत्यादि श्लोक पढ के वर के हाथ में देवे । श्लोकार्थ—विवाह के समय अग्नि के समीप, नीरोग, ठीक २ पूर्ण अङ्गो वाले निष्पाप, शुद्ध, क्लीवतादि दोष रहित स्नानकर शुद्ध हुए आप को स्नान कर शुद्ध हुए मेरे पिता जी कन्या दान देंगे । यदि पुरोहित जावे तो कहे कि कन्या का पिता कन्या को देगा । पश्चात् (ऋतवस्थ०) मन्त्र पढ के अपना

इति पठित्वा शिरस्यक्षतादिकं दद्याद्वरः । भ्रातृव्यतिरिक्तपक्षे पितेत्यत्र दातेत्युच्चारयेत ॥ इति वाग्दानम् ॥

## अथ विवाहः ॥

उदगयनआपूर्यमाणपक्षे पुण्याहे कुमार्याः पाणिं गृह्णीयात् । पारस्करसू० । सार्वकालमेके विवाहम् ॥२॥ आश्व० । त्रिपुत्रिपूत्तरादिषु ॥३॥ स्वातौ मृगशिरसि रोहिण्यां वा ॥४॥ पार० । तत्र कन्याहस्तेन षोडशहस्तपरिमितं मण्डपं विधाय तद्दक्षिणस्यां दिशि पश्चिमां दिशमाश्रित्य मण्डपसंलग्नमुत्तराभिमुखं कौतुकागारं च मण्डपाद्बहिरैशान्यां जामातृचतुर्हस्तपरिमितां सिकतादिपरिष्कृतां वेदीञ्च कारयेत् ।

---

पूजन करने वाले के शिर में वर चन्दन अक्षतादि लगावे । मन्त्र का अर्थ–वर कहता है कि हे कन्या के देने वाले लोगो ! आप लोग कन्यादान की सत्य प्रतिज्ञा में रहने वाले हो सत्य यज्ञादि कर्म के प्रचार तथा ऋतुयाग करने वाले घृत मिष्टादि भक्ष्य भोज्य सामान रखने वाले विशेष कर शोभित कामनाओं के पूर्ण करने वाले प्रसिद्ध हो और धनादि पदार्थ जिन के विद्यमान हैं ऐसे आप हैं ऐसा वर कहे । इति वाग्दानम् ॥

अथ विवाहविधिः ॥

उत्तरायण शुक्लपक्ष चं० बु० बृ० शु० पुण्य दिन में कुमारी कन्या का पाणिग्रहण करे । उत्तरा फल्गुनी, हस्त, चित्रा, उत्तराषाढा श्रवण, धनिष्ठा, उत्तरा भाद्रपदा, रेवती, अश्विनी, स्वाति, मृगशिरा, रोहिणी । इन में से किसी नक्षत्र में विवाह कर्म करे । यह पारस्कर गृह्य सूत्र कार का कथन है । तथा आश्वलायन गृह्य में लिखा है कि कोई २ आचार्य सब काल में विवाह का होना मानते हैं । विवाह के लिये प्रथम कन्या के हाथ से सोलह हाथ लम्बा चौड़ा चारो दिशा में चार २ हाथ मण्डप बनावे उस से ईशान कोण में कौतुकागार बनावे और मण्डप के ईशान कोण में जामाता के हाथ से चार हाथ चारो ओर से

# विवाह मण्डप चित्र ॥

वेदी

मण्डप

ईशान पूर्व आग्नेय

उत्तर कन्या हस्त षोरश १६ दक्षिण

कौतुकागार

वायव्य पश्चिम नैर्ऋत

विवाहदिने कृतनित्यक्रियेण जामातृपित्रा मातृपूजापूर्वकं आभ्युदयिकं कर्तव्यम् ॥ कन्यापिता स्नातः शुचिः शुक्लाम्बरधरः कृतनित्यक्रियो मातृपूजाभ्युदयिके कृत्वा मण्डपे प्रत्यङ्मुखः प्राङ्मुखं वरमूर्ध्वजानुमासीनंसंबोध्य-

## अथ स्वस्तिवाचनम् ॥

यजु० अध्याय २५ कं० १८ ॥

**ओम्-स्वस्तिनऽइन्द्रोवृद्धश्रवाःस्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्तिनस्ताक्ष्योंऽरिष्टनेमिःस्वस्तिनोबृहस्पतिर्द्दधातु ॥१॥**

यजु० अध्याय १८ कं० ३६ ॥

**ओम्-पयःपृथिव्याम्पयऽओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयोधाः। पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम् ॥२॥**

यजु० अध्याय ५ कं० २१ ॥

**ओम्-विष्णोरराटमसि विष्णोः श्नप्त्रे स्थो विष्णोःस्यूरसि विष्णोर्ध्रु-**

---

अर्थात् एक २ हाथ सब दिशाओं में हो ऐसी वेदी बनावे उस वेदि में कङ्कड़ भूसी वा बाल न पड़े हों। विवाह के दिन वर का पिता शौच स्नान नित्य कर्म करने पश्चात् मातृपूजा पूर्वक आभ्युदयिक कर्म करे। इधर कन्या का पिता भी विवाह के दिन स्नान कर शुद्ध हुआ शुद्ध वस्त्र पहन नित्य कर्म करके मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक कर्म करके वर पूजन के समय मण्डप में पश्चिमको मुख कर बैठे ऊपर को घोटू कर पूर्वाभिमुख बैठे वर को सम्बोधित कर के स्वस्ति-

वोऽसि। वैष्णवमसि विष्णवे त्वा ॥३॥

यजु० अध्याय १४ कं० २० ॥

ओम्—अग्निर्द्देवतावातोदेवतासूर्य्योदेवताचन्द्रमादेवतावसवोदेवतारुद्रादेवतादित्यादेवतामरुतोदेवताविश्वेदेवादेवताबृहस्पतिर्द्देवतेन्द्रो देवतावरुणोदेवता ॥४॥

यजु० अध्याय ३६ कं० १७ ॥

ओ३म्—द्यौःशान्तिरन्तरिक्षथंशान्तिःपृथिवीशान्तिरापःशान्तिरोषधयःशान्तिर्व्वनस्पतयःशान्तिर्विश्वेदेवाःशान्तिर्ब्रह्मशान्तिःसर्व्वथंशान्तिःशान्तिरेवशान्तिःसामाशान्तिरेधि ५

यजु० अध्याय ३० अनु० १ मं० ३ ॥

ओम्—विश्वानि देवसवितर्दुरितानिपरासुव। यद्भद्रन्तन्नऽआसुव ॥६॥

यजु० अध्याय १६ अनु ७ मं० ४८ ॥

ओम्—इमारुद्रायतवसेकपर्द्दिने क्षयद्वीरायप्रभरामहेमतीः। यथाशमसद्द्विपदेचतुष्पदेविश्वस्पुष्टङ्ग्रामेऽअस्मिन्ननातुरम् ॥

यजु० अध्याय २ मंत्र १२ ॥

ओं—एतन्तेदेवसवितर्य्यज्ञम्प्राहुर्व्बृहस्पतये

ब्रह्मणे। तेनयज्ञमवतेनयज्ञपतिन्तेनमामव ८ सुप्रतिष्ठितावरदाभवन्तुदेवाः ॥१०॥ इति स्वतिवाचनम् ॥

## अथ प्रतिज्ञासंकल्पः ॥

ओंतत्सदद्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्द्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे, आर्यावर्ते वर्तमानकलियुगप्रथमचरणे वैवस्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशतिमे युगेऽमुकऋतौ अमुकमासे ऽमुकपक्षेऽमुकतिथौअमुकवासरान्वितायां अमुककरणनक्षत्रयोगयुक्तायां श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफलावाप्तिकामः धर्मार्थकाममोक्षार्थं मनोभिलषितप्राप्तये अमुकगोत्रोऽमुकशर्माऽहममुककर्मनिमित्तकल्याणार्थंनोशान्तिमहं करिष्ये। तन्निर्विघ्नपरिसमाप्तये गणपतिपूजनं च करिष्ये इति ॥

अथ-गणपतिपूजनम् ॥ ओं गणानां त्वागणपतिंहवामहेइतिमन्त्रेण। ओं भूर्भुवःस्वः भगवन्गणपतिदैवत इहागच्छ इहतिष्ठसुप्रतिष्ठवरदोभवममपूजांगृहाण ॥ पाद्यादिभिरर्चयेत्। भगवन्गणपतिदेवएतत्पाद्यादिभिर्गन्धाक्षतादिभिश्च पूजितःप्रसन्नो,भव ॥ पुनः। वक्रतुण्डमहाकायकोटिसूर्यसमप्रभ। अविघ्नंकुरुमेदेव सर्वकार्येषुसर्वदा। इति। अथ पञ्चोपकारपूजनम्। आवाहयाम्यहंदेवमोंकारंपरमेश्वरम्। त्रिमात्रंत्र्यक्षरंदिव्यंत्रिपदंचत्रिदैवकम् ॥ त्र्यक्षरंत्रिगुणाकारं सर्वाक्षरमयंशुभम्। त्र्यणवंप्रणवंहंसंस्रष्टारंपरमेश्वरम् ॥ अनादिनिधनंदेवमप्रमेयंसनातनम्। परंपरतरंबीजंनिर्मलंनिष्कलंशुभम् ॥

---

वाचन का पाठ करे। तत्पश्चात् प्रतिज्ञा संकल्प करके गणेशजी, नवग्रह षोडश

यजुर्वेद० अध्याय २३ ॥ मन्त्र १९ ॥

ओम्—गणानान्त्वा गणपतिꣳहवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपतिꣳहवामहे निधीनान्त्वा निधिपतिꣳहवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमात्वमजासिगर्भधम् ॥

शुक्लयजु० अध्याय १६ मन्त्र २५ ॥

ओम्—नमो गणेभ्यो गणपतिभ्यश्च वो नमो नमो व्रातेभ्यो व्रातपतिभ्यश्च वो नमो नमो गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्च वो नमो नमो विरूपेभ्यो विश्वरूपेभ्यश्च वो नमः ॥

## अथ मातृकापूजनम् ॥

गौरी १ पद्मा २ शची ३ मेधा ४ सावित्री ५ विजया ६ जया ७। देवसेना ८ स्वधा ९ स्वाहा १० मातरो ११ लोकमातरः १२ ॥ हृष्टिः १३ पुष्टि १४ स्तथा तुष्टि १५ स्तथात्मकुलदेवता १६ । श्रीकुलदेव्यन्तर्गतगौर्य्यादिषोडशमातृभ्यो नमः ॥ अथ ऋत्विजां वरणम् ॥ यथा चतुर्मुखो ब्रह्मा सर्ववेदधरः प्रभुः। तथा त्वं भव यज्ञेऽस्मिन्ब्रह्माभवद्विजोत्तम ॥ गृहीत्वा तु कराङ्गुष्ठं यजमानः पठेदिदम्। अस्य कर्मणः प्रतिष्ठापनार्थं त्वं मे ब्रह्मा भव(अहं भवामि इति ब्रह्मा ब्रूयात्)

मातृका और कलश का पूजन करे। गणेशादि का पूजन सूत्र में नहीं है। त-

